"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 24] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 10 जून 2016—ज्येष्ठ 20, शक 1938

## भाग 3 ( 1 )

## विज्ञापन

### अन्य सूचनाएं

नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमति नसीबा फातमा पति मो. अफजल रिजवी, उम्र 25 वर्ष, निवासी-गंजपारा, वार्ड नं. 12, बालोद, तहसील एवं जिला बालोद (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम कु. सारिका रामटेके आ. प्रेमलाल रामटेके था तथा यही नाम मेरे शाला अभिलेखों में दर्ज है. विवाह पश्चात मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम श्रीमति नसीबा फातमा रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमति नसीबा फातमा पति मो. अफजल रिजवी के नाम से जाना पहचाना पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

कुमारी सारिका रामटेके
पिता श्री प्रेमलाल रामटेके
निवासी- ग्राम बिजेपार, पोस्ट आमगांव,
तह. छुरिया, जिला राजनांदगांव (छ. ग.)

**नया नाम**

श्रीमति नसीबा फातमा
पति मो. अफजल रिजवी
निवासी- वार्ड क्र. 12, गंजपारा बालोद
तहसील व जिला बालोद (छ. ग.)
पिन 491226

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती अनिशा खान पति श्री मोहम्मद सिराज खान, आयु 32 वर्ष, निवासी-डी. 208, क्रास रोड अपार्टमेन्ट, देवपुरी रोड, अमलीडीह रायपुर, तहसील व जिला रायपुर (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम कुमारी अनिता चक्रधारी पिता श्री बाबुला चक्रधारी, निवासी-रामनगर गुढियारी रायपुर छ. ग. के नाम से जानी पहचानी जाती थी तथा मेरे समस्त दस्तावेजों में यही नाम अंकित है. मेरा विवाह दिनांक 03-03-2013 को श्री मोहम्मद सिराज खान पिता श्री मोहम्मद अजीम उल्ला कुरैशी के साथ सम्पन्न हुआ. विवाह पश्चात मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम श्रीमती अनिशा खान रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अत: अब मुझे श्रीमती अनिशा खान पति श्री मोहम्मद सिराज खान के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

कुमारी अनिता चक्रधारी
पिता श्री बाबुला चक्रधारी
निवासी-रामनगर गुढियारी रायपुर (छ. ग.)

**नया नाम**

श्रीमती अनिशा खान
पति श्री मोहम्मद सिराज खान
निवासी-डी 208, क्रास रोड अपार्टमेन्ट,
अमलीडीह रायपुर (छ. ग.)

---

## CHANGE OF SURNAME

This is to inform general public that I, DIVAKARAN S. S/o Late M. SHANKARAN, age 53 years, resident of MIG-II/38,Hudco, Amdi Nagar, Bhilai, Tehsil And District- Durg, Chhattisgarh. that my daughter’s name in school documents and certificates is recorded as SHREYA. I have changed my daughter’s name/surname as SHREYA DIVAKARAN and in this regard I am presenting the affidavit in front of Deputy Collector and SDM.

That, now my daughter be known/recognised/ called and registered as SHREYA DIVAKARAN

OLD NAME

SHREYA
D/o DIVAKARAN S.
Resident of MIG-II/38,
Hudco, Amdi Nagar, Bhilai,
Tehsil And District- Durg, Chhattisgarh

NEW NAME

SHREYA DIVAKARAN
D/o DIVAKARAN S.
Resident of MIG-II/38,
Hudco, Amdi Nagar, Bhilai,
Tehsil And District- Durg, Chhattisgarh

# विविध

## न्यायालयों की सूचनाएं

### न्यायालय अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं पंजीयक सार्वजनिक न्यास गरियाबंद जिला-गरियाबंद (छ. ग.)

गरियाबंद, दिनांक 20 मई 2016

प्र. क्र. /01/ब-113 (1)/वर्ष 2015-16

क्रमांक/315/अ. अ./ट्रस्ट/2016.— आम जनता को सूचित किया जाता है कि आवेदक श्री संतोष उपाध्याय पिता स्व. शिवकुमार उपाध्याय निवासी ग्राम राजिम, जिला-गरियाबंद, अध्यक्ष, स्वामी अमृतानंद (पवन दीवान) स्मृति छत्तीसगढ़ ब्रम्हचर्य आश्रम न्यास समिति राजिम ने स्वामी अमृतानंद (पवन दीवान) स्मृति छत्तीसगढ़ ब्रम्हचर्य आश्रम न्यास समिति राजिम पता न्यास कार्यालय छ. ग. ब्रम्हचर्य आश्रम सोन तीर्थ घाट राजिम, जिला-गरियाबंद का छ. ग. लोक न्यास अधिनियम 1951 की धारा-4 (1) के अनुसार निम्नलिखित अनुसूची में दर्शायी गई सम्पत्ति को पब्लिक ट्रस्ट के रूप में पंजीयन कराने हेतु आवेदन प्रस्तुत किया है :-

अनुसूची

(पब्लिक ट्रस्ट का नाम, पता व संपत्ति का विवरण)

(1) पब्लिक ट्रस्ट का नाम व पता : स्वामी अमृतानंद (पवन दीवान) स्मृति छत्तीसगढ़ ब्रम्हचर्य आश्रम न्यास समिति राजिम, पता न्यास कार्यालय छ. ग. ब्रम्हचर्य आश्रम सोन तीर्थ घाट राजिम, जिला गरियाबंद.

(2) चल संपत्ति

| क्र. (1) | बैंक का नाम (2) | खाता धारक का नाम (3) | खाता क्र. (4) | खाता का प्रकार (5) | अनुमानित कीमत रु. में (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | भारतीय स्टेट बैंक नवापारा राजिम | पवन दीवान | 34008360076 | फिक्स डिपाजिट | 6526345 रु. |
| 2. | भारतीय स्टेट बैंक नवापारा राजिम | पवन दीवान | 34008362369 | फिक्स डिपाजिट | 1351313 रु. |
| 3. | भारतीय स्टेट बैंक नवापारा राजिम | पवन दीवान | 10715566323 | बचत खाता | 811362 रु. |
| 4. | जिला सहकारी केन्द्रीय बैंक राजिम | अमृतानंद स्वामी पवन दीवान | 22200059455 -01150 | बचत खाता | 707564 रु. |
| | | | | | **9396584 रु.** |
| 5. | कार जेस्ट एक्सटी क्र. सी. जी. 23 0342 | पवन दीवान | | | 300000 रु. |

(3) अचल संपत्ति

| क्र. | ग्राम का नाम | वर्तमान भूमि स्वामी का नाम | खसरा नम्बर | कुल रकबा | अनुमानित कीमत |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | राजिम | श्री देवीसम्पदा ब्रम्हचर्य आश्रम | 3/1<br>131<br>173<br>**कुल-3** | 1.380 हे. | 64,78,470/- रुपये |
| | | छ. ग. ब्रम्हचर्य आश्रम सोनतीर्थ घाट राजिम छ. ग. परिसर में निर्मित भवन (प्रबंधक निवास, छात्रास कमरे, रसोई घर, सत्संग भवन) | | | 17,50,000/- रुपये |
| 2. | किरवई | छ. ग. ब्रम्हाचार्य आश्रम प्रबंधक अमृतनंद सरस्वती | 68, 166, 209, 310, 352, 360, 590, 835, 1012, 1111, 1112/3, 1114/4, 1180, 1738, 1801<br>**कुल-15** | 11.630 हे. | 2,40,32,695/- रुपये |
| | | | छ. ग. ब्रम्हाचार्य आश्रम किरवई परिसर में निर्मित भवन (आश्रम, गौशाला, दो व्यवसायिक दुकान एवं दुर्गा मंदिर) | | 22,00,000/- रुपये |
| 3. | बकली | श्री देवी सम्पदा ब्रम्हचर्य आश्रम भूदान यज्ञ मण्डल राजिम | 10, 11, 20, 207, 241, 278, 440, 472, 666, 719, 721, 805, 1090, 1287<br>**कुल- 14** | 46.62 हे. | 2,04,13,772/- रुपये |
| 4. | धमनी | श्री देवी सम्पत ब्रम्हचर्य आश्रम राजिम, अध्यक्ष गजानंद | 131, 145, 286, 357, 402, 409, 410, 455, 465, 478, 511, 550, 568, 610, 625, 634, 636, 637, 662, 663 667, 735, 1074, 1118<br>**कुल-24** | 23.190 हे. | 3,93,25,320/- रुपये |

यदि किसी भी व्यक्ति को उक्त ट्रस्ट अथवा सम्पत्ति में अभिरूचि हो और ट्रस्ट के संबंध में कोई आक्षेप करने की इच्छा हो या सुझाव देना हो तो वे इस सूचना निकलने की एक माह की अवधि में इस न्यायालय में अपने लिखित वक्तव्य की दो प्रति पेश करें और पेशी के दिन कार्यालय समय में स्वत: या अपने अधिवक्ता अथवा एजेन्ट के माध्यम से दिनांक 25-06-2016 को उपस्थित होवें. निर्धारित तिथि के पश्चात् प्रस्तुत किये गये आक्षेपों पर किसी भी प्रकार का विचार नहीं किया जावेगा.

यह ईश्तहार आज दिनांक 20-05-2016 को मेरे हस्ताक्षर एवं न्यायालय की मुद्रा से जारी किया गया.

**एन. सी. नैरोजी**
अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं पंजीयक.

---

# अन्य सूचनाएं

## वन मण्डलाधिकारी गरियाबंद वनमण्डल, गरियाबंद (छ. ग.)

गरियाबंद, दिनांक 30 मई 2016

क्रमांक/माचि /415.—सर्व साधारण को सूचित किया जाता है कि पार्श्व में अंकित आकृति के बीट हेमर श्री शिवकुमार दुबे तत्कालीन परिसर रक्षक मरौदा बीट द्वारा दिनांक 22-08-2013 को परिसर में गश्त के दौरान अचानक कहीं पर गिरकर गुम गया है, जिसकी सूचना पुलिस थाना सिटी कोतवाली गरियाबंद दर्ज करा दी गई है. खोजबीन के सारे प्रयास असफल रहे. अत: वन वित्तीय नियम की धारा 124 के अंतर्गत प्रदाय शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उक्त बीट हेमर भण्डार (अभिलेख) से अपलेखित किया जाता है तथा उसकी कीमत 250/- (रुपये दो सौ पचास मात्र) श्री शिवकुमार दुबे वन रक्षक के वेतन से अथवा शासकीय चालान द्वारा वसूली करने का आदेश पारित किया जाता है तथा हेमर उनकी लापरवाही से गुम हो जाने के फलस्वरूप उन्हें चरित्रावाली की चेतावनी दी जाती है.




यदि किसी व्यक्ति को उक्त हेमर मिले तो अपने निकटतम पुलिस थाना अथवा वन विभाग के कार्यालय में जमा करने का कष्ट करें. यदि किसी के द्वारा उक्त हेमर का उपयोग करते पाया गया तो उनके विरुद्ध नियमानुसार वन अधिनियम 1927 की धारा 63 के अंतर्गत अभियोग चलाया जावेगा तथा वह दण्ड का भागी होगा.

**एम. गोविन्द राव,**
वन मण्डलाधिकारी.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.